"ले जाओ इसे हवालात में! मैं ज़रा पैसेंजर से रिपोर्ट पर दस्तख़त कराऊँ।"

बस वापस चलने को घरघरा रही थी। खन्ना साहब दरवाज़े में खड़े हसनदीन को पिटते देख रहे थे। अचानक उन्होंने ड्राइवर से कहा, "एक मिनट रोको।" और वे उतरे।

लेकिन सरदार हरनामसिंह उन्हीं की ओर आ रहे थे।

"सरदार जी, मारो नहीं, कहीं गिर गया होगा," उन्होंने कहा और जेब से अट्ठाइस नहीं, तीस नहीं—केवल पन्द्रह रुपये निकालकर सरदार हरनामसिंह के हाथ पर रख दिये, "उन्हें दे दीजिएगा, पाँच-पाँच बाँट लेंगे," और वे मुड़े। फिर रुककर उन्होंने दो रुपये के नोट और निकाले—"ये हसनदीन को दे दीजिएगा। उसकी बख़शीश रही।"

और यों हातिमताई की क़ब्र पर लात मारकर वे भागते हुए घरघराती बस में जा चढ़े।

सरदार हरनामसिंह पैसे हाथ में लिये क्षण भर स्तम्भित-से खड़े रहे, फिर ऊँचे स्वर में बड़बड़ाये, "स्टैण्ड उन्हें कहीं ज़रूर मिल गया है, नहीं इतनी देर से शोर मचा रहे थे।"

"जी स्टैण्ड उनके बैग में था। मेम साब ढूँढ़ रही थीं तो मैंने ख़ुद देखा था। पर उन्होंने वहीं दबा दिया…" एक साईस बच्चे ने कहा।

लेकिन सरदार हरनामसिंह ने उसे बात नहीं ख़त्म करने दी। ज़ोर का एक चाँटा उसके मुँह पर मारा।

"भाग जा यहाँ से, नहीं तू भी उसके साथ जेल में पहुँच जायगा।"

साईस बच्चा हवा हो गया।

साँझ के साये गहरे होकर टंगमर्ग पर छा गये थे। हवालात में कम्बल बिछाये हसनदीन ख़ुदा के हुज़ूर में झुका हुआ था। ख़ुदा ने तो उसे समय से चेता दिया था, यह उसकी मूढ़ता थी कि उसने उस चेतावनी पर ध्यान नहीं दिया। सजदा करके उसने ख़ुदा से अपने सब गुनाहों की माफ़ी माँगी और दुआ की कि उसे इस मुसीबत से नजात दिलाये।

और थाने के एक कमरे में सरदार हरनामसिंह और करीम खाँ और रैना बैठे थे। सत्रह में से आठ रुपये उन्होंने ऊपर के अफ़सरों को भिजवा दिये थे और शेष नौ आपस में बाँट लिये थे। उस समय वे हसनदीन की बीवी को समझा रहे थे कि वह कहीं से पचास रुपये पैदा करे तो हसनदीन छूट सकता है, क्योंकि सरकार पैसेंजरों को तकलीफ़ देगी तो पैसेंजर आयेंगे नहीं और घाटी के लोग भूखों मरेंगे। स्टैण्ड तो उन्हें ख़रीद कर देना ही पड़ेगा।

अश्क की इन सारी कहानियों को पढ़ जाने के बाद एक बृहद अनुभव-संसार अपनी सारी विविधताओं के साथ सामने आ खड़ा होता है। एक विशाल समाज-खण्ड के छोटे-छोटे दृश्य, समस्याएँ और अनुभव कहानियों में पिरोये गये हैं। उनसे अनुभव का एक संकलित बोध उजागर होता है।

—दूधनाथ सिंह

अश्क जी नाटककार, कथाकार और उपन्यासकार से पहले कवि हैं। उनकी बहुमुखी प्रतिभा का स्रोत काव्य-कला ही से निःसृत हुआ है। कहानीकार अश्क से कवि अश्क अधिक पुराना, अधिक सत्य है और इसीलिए उनके काव्य की भावानुभूति उनकी अन्य कृतियों में अन्तर्धारा की भाँति बहती रहती है।

—गिरिजा कुमार माथुर

जहाँ उनकी प्रारम्भिक कविताओं में सीधी-सादी प्रगतिशील उक्तियाँ मिलती हैं, वहीं उनकी समसामयिक कविताएँ आधुनिकतम शिल्प-शैली से सजी हुई आधुनिक भावबोध की सृष्टियाँ हैं। सीधी-सादी प्रगतिशील कविताओं से लेकर उन्होंने सूक्ष्म संवेदनाओं और समसामयिक जीवन की जटिलताओं को व्यक्त करने वाली कविताओं तक —कई तरह की रचना की है।

—डा० रणजीत

अश्क इस कारण प्रशंसा के पात्र हैं कि वे अपने हम-उम्र लेखकों की ही नहीं, अपने से छोटे, वल्कि बिलकुल ही नये लेखकों की कहानियाँ पढ़ते हैं, उन पर ध्यान देते हैं और तरुण, संघर्षशील, प्रतिभावान लेखकों को प्रोत्साहन देते हैं। ऐसा बहुत कम प्रौढ़ लेखक करते हैं।....अश्क की दृष्टि काफ़ी सुलझी हुई है और उदारता भी उसमें है। वे अच्छे लेखक के साथ अच्छे पाठक भी हैं। उनकी आलोचनाएँ कटु हो सकती हैं, मगर बहुत अंशों में सही हैं।

—हरिशंकर परसाई